# साम्ययोगमीमांसा

## भाषानुवाद-समन्विता


*लेखकोऽनुवादकश्च*

प्रो. मुकुटबिहारीलालः

*सम्पादकः*

राष्ट्रियपण्डित-श्रीव्रजवल्लभद्विवेदः






*प्रकाशकः*

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी - २२१ ००१

शोधप्रकाशन-ग्रन्थमाला — २७

# साम्ययोगमीमांसा

## भाषानुवाद-समन्विता

*लेखकोऽनुवादकश्च*

**प्रो. मुकुटविहारीलालः**

*काशीहिन्दूविश्वविद्यालये राजशास्त्र-*
*विभागाध्यक्षचरः*

*सम्पादकः*

**राष्ट्रियपण्डित-श्रीव्रजवल्लभद्विवेदः**

*शैवभारती-शोधप्रतिष्ठान-निदेशकः*

*प्रकाशकः*

**शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्**

जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी - २२१ ००१

*Research Publications Series — 27*

# SĀMYAYOGAMĪMĀMSĀ

**[ With Hindi Translation ]**

*by*

**Prof. Mukut Bihari Lal**

*Formerly Head, Department of Political Science*
*Banaras Hindu University, Varanasi*

*Edited by*

**Pt. Vrajavallabha Dwivedi**

*Director, Shaiva Bharati Shodha Pratishthanam*

**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**
D. 35/77, Jangamawadimath, Varanasi - 221 001

शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के संस्थापक



श्री काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर

## श्री १००८ जगद्गुरु डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी का

# शुभाशीर्वचन

धर्मप्रधान हमारे भारत देश में प्राचीन काल से अनेक धर्म विद्यमान हैं। सभी धर्मों का मूल उद्देश्य प्राणिमात्र के लिए शान्ति प्रदान करना ही है। मानव समाज के अभ्युदय एवं नि:श्रेयस के लिए जिन गुण, कर्म और साधनाओं की आवश्यकता है, उन सब को धर्म में देखा जा सकता हैं। इसीलिए धर्म की व्याख्या करते समय वैशेषिकसूत्र में कहा गया है—"यतोऽभ्युदयनि:श्रेयससिद्धि: स: धर्म:"। अन्यत्र भी "पतितं पतन्तं पतिष्यन्तं धारयतीति धर्म:" इस प्रकार धर्म शब्द की व्युत्पत्ति बताई गई है। इसका तात्पर्य यह है कि प्रमादवशात् पतित हुए, पतित हो रहे और पतित होनेवाले लोगों को उद्धार का अवसर प्रदान कर जो उसका मार्ग बताता है, वह धर्म है। इस प्रकार सभी के उत्थान के लिए ही धर्म प्रवृत्त हुआ है। ऐसे धर्म के संग्रह करने के मार्ग का उपदेश करते हुए जगद्गुरु रेणुक भगवत्पादाचार्य जी ने कहा है—

अहिंसा सत्यमस्तेयं ब्रह्मचर्यं दया क्षमा ।
दानं पूजा जपो ध्यानमिति धर्मस्य संग्रह: ।।

(सि. शि. १६.५९)

अर्थात् अहिंसा, सत्य, चोरी न करना, ब्रह्मचर्य, दया, क्षमा, दान, पूजा, जप तथा ध्यान ये सभी धर्म-संग्रह के उपाय हैं। इन उपायों को अपने जीवन में लानेवाला व्यक्ति किसी का भी अहित कैसे करेगा? जो किसी का अहित मन में भी नहीं सोचता, उसका स्वयं भी हित ही होगा। इस प्रकार धर्म अपने तथा दूसरों के हित का उपदेश देता है।

आज के वातावरण में आधुनिकता के नाम पर ऐसे सनातन धर्म के प्रति श्रद्धा कम हो रही है। हमारी दृष्टि में यह धर्म भारतीय संस्कृति से समरस है। वस्तुत: विचार किया जाय तो आधुनिक प्रगति के लिए यह धर्म अवरोधक नहीं है, अपि तु प्रेरक ही है। अत: प्रामाणिक प्रगति के लिए प्राचीन भारतीय सनातन धर्म तथा आधुनिक वैज्ञानिक विचार—ये दोनों आवश्यक हैं। इन दोनों का सामंजस्य ही प्रस्तुत ग्रन्थ का मूल उद्देश्य है। इसीलिए यहाँ पर प्राचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित समत्व, कर्मयोग, विश्वभावना, निष्काम सेवा, शील और संयम की तथा अर्वाचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित राष्ट्रीयता, अन्तरराष्ट्रीयता, लोकतन्त्र, संयम, समाजवाद एवं इतिहास की वैज्ञानिक व्याख्या आदि विषयों की पृष्ठभूमि में लेखक ने अपने विचारों को अत्यन्त सुन्दर ढंग से प्रस्तुत किया है। इसके अतिरिक्त दान, ज्ञान, कौटुम्बिक जीवन, लोकहित, नारीजीवन, विश्वशान्ति, सत्य, शिक्षा आदि मानवसमाज के उत्थान के लिए उपयोगी अनेक विषयों पर पर्याप्त चर्चा इस ग्रन्थ में उपलब्ध है।

श्री जगद्‌गुरु विश्वाराध्य जनकल्याण प्रतिष्ठान के अधीन कार्यरत शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के द्वारा विगत आठ वर्षों से श्री महाशिवरात्रि के शुभ पर्व पर प्राचीन आगमों के साथ-साथ अर्वाचीन विद्वानों के ग्रन्थों का भी प्रकाशन हो रहा है। उस शृंखला में बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय के राजशास्त्र विभाग के कभी प्रोफेसर के रूप में कार्यरत विद्वान् स्व० श्री मुकुट बिहारी लाल जी के संस्कृत भाषा में रचित और उन्हीं के द्वारा हिन्दी भाषा में अनूदित 'साम्ययोगमीमांसा' नामक इस ग्रन्थ का प्रकाशन किया जा रहा है। श्रीमद्भगवद्गीता में साम्य शब्द का अनेक स्थलों पर प्रयोग हुआ है। गीता का प्रस्तुत ग्रन्थ के लेखक पर गहरा प्रभाव है। गीता की समन्वयप्रधान दृष्टि का इसमें अनुसरण किया गया है। आज के प्रबुद्ध पाठक को भारतीय विचारों के साथ पाश्चात्य चिन्तकों की मनीषा से भी परिचित कराने का यहाँ प्रयत्न किया गया है। इस ग्रन्थ के प्रकाशन से हमें अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। ग्रन्थकार अब दिवंगत हो चुके हैं। "काश्यां मरणान्मुक्तिः" इस शास्त्रवचन के अनुसार तथा संस्कृत भाषा और समाज-कल्याण की संवृद्धि में निरन्तर सचेष्ट ऐसे महानुभाव को मुक्तिलाभ होना स्वाभाविक है। हमारे शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के निदेशक, राष्ट्रपति-पुरस्कृत पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी जी ने अत्यन्त अवधान पूर्वक इस ग्रन्थ का सम्पादन किया है। श्री द्विवेदी जी के प्रति भगवान् विश्वेश्वर एवं श्री जगद्‌गुरु विश्वाराध्य जी का अनन्त आशीर्वाद सदैव रहे।

पण्डित श्री नारायणदत्त तिवारी जी ने हमारे अनुरोध पर अपने व्यस्त कार्यक्रम में से समय निकाल कर इस ग्रन्थ का प्राक्कथन लिख दिया है। आपने स्वतन्त्रता संग्राम के समय आचार्य नरेन्द्रदेव जैसे भारतीय दर्शन एवं साहित्य-संस्कृति के प्रखर विद्वान् के नेतृत्व में समाजवादी आन्दोलन एवं स्वातन्त्र्य संघर्ष में भाग लिया था और

प्रो. मुकुटबिहारी लाल जी का आप गुरुतुल्य आदर करते हैं। उत्तरप्रदेश में मुख्यमन्त्री पद के अतिरिक्त आपने केन्द्रीय मन्त्रिमण्डल में वित्त, उद्योग और विदेश मन्त्री के रूप में अपनी बहुमुखी योग्यता का प्रदर्शन किया है। भारत के प्रमुख अर्थविशेषज्ञों में इनकी गिनती की जाती है और ये आजकल भारत सरकार की सार्वजनिक लेखासमिति के अध्यक्ष हैं। हम उनके आयुरारोग्य की कामना करते हैं।

संपूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के प्रकाशन विभाग में कार्यरत पं. श्री ददन उपाध्याय जी की सूक्ष्म दृष्टि इस प्रकाशन को परिमार्जित रूप दे सकी है। डॉ. जी. सी. केण्डदमठ केन्द्रीय ग्रन्थालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी ने इस ग्रन्थ के सुन्दर मुद्रण की जिम्मेदारी निभाई है। साथ ही इन्होंने तथा सं. सं. वि. वि. के सांख्ययोगतन्त्रागम विभाग के प्रवाचक डॉ. शीतलाप्रसाद उपाध्याय ने इस ग्रन्थ के अपूर्ण भाग को सुलभ कराने में सहायता की है। शिव-शक्ति कम्प्यूटर प्रोसेस में कार्यरत श्री राजशेखर जी. हिरेमठ ने आकर्षण अक्षर-संयोजन एवं परिशुद्ध संस्करण प्रस्तुत कर अपना सराहनीय सहयोग दिया है। इस शुभ अवसर पर हम इन सबको भूल नहीं सकते। इन सबकी मंगलकामनाओं के साथ हम अपना आशीर्वचन पूर्ण करते हैं।

**महाशिवरात्रि, २०५७** **इत्याशिषः**



# प्राक्कथन

प्रो. मुकुटबिहारी लाल जी संस्कृत भाषा में भी लिखने में पारंगत थे, यह जानकर मुझे आश्चर्य हुआ। सुना अवश्य था, किन्तु उनकी संस्कृत रचनाओं से परिचय मेरा पहली बार हुआ, जब प्राक्कथन लिखने के लिये उनकी साम्ययोगमीमांसा नामक पुस्तक मेरे पास आई। भारतीय संस्कृति के नवनिर्माण में प्राचीन भारतीय साहित्य और आधुनिक पाश्चात्य विचारों से क्या लिया जा सकता है, इस विषय में प्रोफेसर साहब ने बहुत कुछ लिखा है। आचार्य नरेन्द्रदेव जी के साथ मिलकर इन्होंने अभिनव भारतीय संस्कृति के निर्माण में महनीय सहयोग किया है। आचार्य जी का और प्रोफेसर साहब का यह निश्चित मत था कि हमें एक ऐसी संस्कृति का विकास करना है, जिसका मूल प्राचीन सभ्यता में हो, जिसका रूप-रंग देशी हो, जिसमें पुरातन संस्कृति के उत्कृष्ट अंश सुरक्षित हों और साथ-साथ उसमें ऐसे नवीन अंशों का भी समावेश हो, जो आज जगत् में प्रगतिशील हैं और संसार के सामने नवीन आदर्श उपस्थित करते हैं। इनके प्रस्तुत ग्रन्थ में ये विचार मूर्त रूप धारण कर हमारे सामने आये हैं।

जैसा कि मैंने देखा, इनकी तीन कृतियों — समाजवादसाहस्री, समाजदर्शनम् और कल्याणोत्कर्षसत्पथम् —को मिलाकर यह नाम दिया गया है। इनका हिन्दी अनुवाद भी प्रोफेसर साहब ने ही किया है। यह भी संयोग ही रहा है कि अपनी इन विभिन्न रचनाओं की एक परिचयात्मक प्रस्तावना भी लिखकर इन्होंने छोड़ रखी थी। मेरा आग्रह है कि इस पुस्तक को पढने से पहले पाठक समाजवाद के इस विशिष्ट विद्वान् की प्रस्तुत प्रस्तावना को अवश्य पढ लें। विद्वान् लेखक ने अपनी पुस्तक का परिचय स्वयं ही इस तरह से दिया है — प्राचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित समत्व, कर्मयोग, विश्व-भावना, निष्काम सेवा, शील और संयम तथा अर्वाचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित राष्ट्रीयता, अन्तर्राष्टीयता, लोकतन्त्र और समाजवाद एवं इतिहास की वैज्ञानिक व्याख्या ही इस पुस्तक में प्रतिपादित विचारों के मूल आधार हैं। मनुष्यता का समुचित आदर और उसका सर्वांगीण विकास ही पुस्तक का मूल मन्त्र है, मानवमात्र का अभ्युदय ही इसका लक्ष्य है।

ग्रन्थ के परिशिष्टों में दी गई प्राचीन और अर्वाचीन ग्रन्थ-ग्रन्थकारों की नामावली को देखने से स्पष्ट हो जाता है कि ग्रन्थकार ने प्राच्य और पाश्चात्य शास्त्रों का कितना गहरा अध्ययन किया है। भाषानुवाद के बीच-बीच में दी गई टिप्पणियों में प्रतिपादित महत्त्वपूर्ण विषयों की सूचना ग्रन्थ के प्रारंभ में दी गई टिप्पणी-गत विषयसूची से मिल

जाती है। हमारी दृष्टि में वासना का क्षय अथवा शोधन, कर्तव्य और अधिकार (प्राचीन एवं नवीन दृष्टि), लोकसेवक और राजनीतिज्ञ, लोकनेता, समाजवाद का सांस्कृतिक लक्ष्य जैसी टिप्पणियों का आजकल के वातावरण में विशेष महत्त्व है। मेरा निश्चित मत है कि न केवल सांस्कृतिक, अभिनव भारत की सामाजिक, राजनीतिक और आर्थिक समस्याओं के समाधान में भी इस ग्रन्थ की महत्त्वपूर्ण भूमिका हो सकती है।

यह आश्चर्य की ही बात है कि एक धार्मिक संस्था ने इस ग्रन्थ को प्रकाशित कराया है। कर्णाटक के वीरशैव धर्म-दर्शन से संबद्ध वाराणसी स्थित जंगमवाड़ी मठ के वर्तमान मठाधीश डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी ने अभी कुछ वर्ष पहले शैवभारती शोध-प्रतिष्ठान की स्थापना की है। यहाँ से प्रधान रूप से उन शैवागमों का प्रकाशन और उन पर शोध कार्य हो रहा है, जिनके अनुसार शैव दीक्षा में मानवमात्र का अधिकार मान्य है। इस प्रतिष्ठान के निदेशक एवं प्रस्तुत ग्रन्थ के सम्पादक पं. व्रजवल्लभ द्विवेदी तन्त्रागमशास्त्र और भारतीय दर्शन के महनीय विद्वान् पद्मविभूषण पं. गोपीनाथ कविराज जी के शिष्य हैं। भारतीय संस्कृति इनके अध्ययन का प्रिय विषय रहा है। आचार्य नरेन्द्रदेव एवं प्रो. मुकुटबिहारी लाल के ये निकट सम्पर्क में रहे हैं। प्रोफेसर साहब की इस रचना को प्रकाश में लाने के लिये मैं डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी के प्रति सादर आभार प्रदर्शित करता हूँ।

**महाशिवरात्रि, २०५७ वि.** **नारायणदत्त तिवारी**



# प्रस्तावना

प्राचीन भारतीय संस्कृति और अर्वाचीन संस्कृति के सजीव प्रगतिशील तत्त्वों का सामंजस्य ही इस पुस्तक का मूल उद्देश्य है । इस प्रयास का आधार लेखक का यह विश्वास है कि प्राचीन और अर्वाचीन दोनों में से किसी का भी सर्वथा परित्याग असंभव है । भारतीय संस्कृति के दीर्घकालीन सर्वजनीन सजीव मूल्यों और तत्त्वों का पाश्चात्य संस्कृति के सजीव प्रगतिशील तत्त्वों और वैज्ञानिक उपलब्धियों का सजीव मेल सांस्कृतिक प्रगति के लिये आवश्यक है । आचार्य नरेन्द्रदेव के शब्दों में हमें एक ऐसी संस्कृति का विकास करना है, *जिसका मूल प्राचीन सभ्यता में हो, जिसका रूप-रंग देशी हो, जिसमें पुरातन संस्कृति के उत्कृष्ट अंग सुरक्षित हों और साथ-साथ उसमें ऐसे नवीन अंशों का भी समावेश हो, जो आज जगत् में प्रगतिशील हैं और संसार के सामने नवीन आदर्श उपस्थित करते हैं ।*

प्राचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित समत्व, कर्मयोग, विश्व-भावना, निष्काम सेवा, शील और संयम तथा अर्वाचीन विद्वानों द्वारा प्रतिपादित राष्ट्रीयता, अन्तर्राष्ट्रीयता, लोकतन्त्र और समाजवाद एवं इतिहास की वैज्ञानिक व्याख्या ही इस पुस्तक में प्रतिपादित विचारों के मूल आधार हैं । मनुष्यता का समुचित आदर और उसका सर्वांगीण विकास ही पुस्तक का मूल मन्त्र है, मानवमात्र का अभ्युदय ही इसका लक्ष्य है ।

लेखक के विचार में इस साम्य-वैषम्य मिश्रित संसार में वैषम्य का सर्वथा परित्याग असम्भव है । विषमता और विभिन्नता प्रकृति और जीवन दोनों के अनिवार्य अंग हैं । विभिन्नता प्रकृति तथा सामाजिक जीवन की शोभा और लक्षण हैं । संसार का अस्तित्व विभिन्नता में है । पर विषमता और विभिन्नता में अन्तर्हित समत्व ही मूल तत्त्व है । इसका दर्शन, अभिव्यक्ति और अनुसरण जीवन के उत्कर्ष एवं समाज के विकास के लिए नितान्त आवश्यक हैं । समत्व की भावना मनुष्यत्व का लक्षण, मानव-स्वभाव का सर्वोत्कृष्ट गुण है । इसका सर्वांगीण विकास ही अभ्युदय और निःश्रेयस की साधना है । समत्व का दर्शन ही जीवन की सर्वोत्कृष्ट सिद्धि है । समत्व पर आश्रित व्यवहार ही सत्पुरुषों का क्रिया-कलाप है ।

लोभ और अहंकार समत्व के शत्रु तथा जीवन के सर्वश्रेष्ठ उत्कर्ष में बाधक हैं । दोनों ही अज्ञान के सहचर तथा सब अनर्थों और दोषों के अधिष्ठान हैं । लोभ और

अहंकार का परित्याग तथा समत्व की नैसर्गिक भावना का विकास ही मानव का पुनीत कर्तव्य है । इसीमें उसका मनुष्यत्व है । यही उसके जीवन की परख है ।

लोभ और अहंकार के कारण प्राकृतिक विषमता ने सामाजिक जीवन में अप्राकृतिक विनाशकारी रूप धारण कर लिया है । सारा समाज अन्याय, आधिपत्य, संघर्ष, शोषण और अशान्ति से ग्रस्त है । मनुष्यत्व और बन्धुत्व का सर्वांगीण विकास असंभव हो गया है । सार्वजनिक जीवन भी व्यापार में परिणत हो गया है । निष्काम लोकसेवा सैद्धान्तिक कल्पना समझी जाने लगी है । इस विनाशकारी परिस्थिति का समत्व द्वारा परिशोध समाज की प्रगति तथा मानवीय जीवन के उत्कर्ष के लिए नितान्त आवश्यक है । विषमता और विभिन्नता के मौलिक भेद को ध्यान में रखते हुए विभिन्नता की पृष्ठभूमि में समत्व तथा निष्काम सेवा की पवित्र भावना के आधार पर समाज का पुनर्निमाण युग की पुकार तथा मानव की प्रगति की माँग है । सामाजिक विषमताओं का यथासंभव परित्याग, विभिन्न मानव शक्तियों की अभिव्यक्ति की समुचित सुविधा, समत्व की साधना एवं निष्काम सेवा समाज की प्रगति, अभ्युदय और निःश्रेयस के लिए नितान्त आवश्यक हैं।

अतीत में भारतीय विद्वानों ने पौरुष और दैव के पारस्परिक सम्बन्धों की विस्तार से समीक्षा की है । उनके कतिपय वाक्यों के आधार पर बहुत-से सज्जनों ने भाग्य, अर्थात् दैव को ही भारतीय संस्कृति का प्रमुख सिद्धान्त मान रखा है । पर वास्तव में दैव के अस्तित्व को स्वीकार करते हुए पुरुषार्थ के महत्त्व का प्रतिपादन करना ही अधिकांश प्राचीन विद्वानों का लक्ष्य रहा है । उनके विचार में संसार कर्मभूमि है, मनुष्ययोनि कर्मयोनि है, सृष्टि में मनुष्यत्व ही सर्वश्रेष्ठ है, कर्म ही प्रमुख है। दैव तो पूर्वसंचित कर्मों का ही नाम है, सत्कर्मों के द्वारा दुर्दैव को जीता जा सकता है, जीवन के सर्वार्थों को सिद्ध किया जा सकता है, मनुष्यत्व का विकास करते हुए समत्व की सिद्धि करके परमानन्द की प्राप्ति की जा सकती है । इन विचारों की पुष्टि और इनके आधार पर सत्कर्मों का अनुष्ठान भारतीय समाज की प्रगति तथा जनजीवन के उत्कर्ष के लिए आवश्यक है ।

भारतीय संस्कृति में समत्व की सिद्धि के अनेक मार्ग बताये गये हैं । लेखक के विचार में कर्मयोग ही इनमें सर्वोत्तम है । इसके द्वारा सांसारिक समृद्धि और आध्यात्मिक निःश्रेयस दोनों की सिद्धि संभव है । विश्वकल्याण के निमित्त साम्यभाव एवं निष्काम कर्म जीवनसिद्धि और सामाजिक कल्याण का सर्वश्रेष्ठ सुलभ साधन है। शुकदेव और शंकराचार्य आदि कतिपय विशिष्ट प्रतिभासम्पन्न महापुरुष बचपन में ही संन्यास को ग्रहण करने के अधिकारी हो सकते हैं, पर जनसाधारण के लिए गृहस्थाश्रम की श्रेष्ठता स्वीकार करना नितान्त आवश्यक है । कौटुम्बिक कर्तव्यों की उपेक्षा तथा सामाजिक जीवन का

तिरस्कार सर्वथा हानिकर है । संसार में रहकर प्रकृतिजन्य गुणों का उपभोग करते हुए मानव धीरे-धीरे संयम, ज्ञान और सत्कर्मों के द्वारा अपनी सद्भावनाओं को परिपुष्ट तथा अपने मनुष्यत्व का विकास कर सकता है । नैतिक गुणों का विकास तो समाज में ही संभव है । संयमी पुरुष संसार में रहते हुए अपना जीवनोत्कर्ष कर सकता है; संयम-विहीन व्यक्ति जंगल में रहकर भी कुछ नहीं कर सकता । संसार की झंझटों से घबड़ाकर संन्यास के अलंकार ग्रहण कर लेना सर्वथा निरर्थक है । **कषायों** के परिपक्व होनों पर संन्यास ग्रहण किया जा सकता है । पर समत्व की सिद्धि, लोकात्मोत्कर्ष की अभिवृद्धि और स्वार्थ का त्याग ही संन्यास के ध्येय हैं ।

लेखक का निश्चित मत है कि व्यक्ति और समाज का गहरा सम्बन्ध है । जहाँ मनुष्य के वैयक्तिक जीवन का प्रभाव समाज पर पड़ता है, वहाँ सामाजिक व्यवस्था और परिस्थिति का प्रभाव मनुष्य के जीवन पर पड़ता है । जहाँ समाज के संचालन, उत्कर्ष और कल्याण के लिए विद्याशीलसम्पन्न कर्तव्यनिष्ठ व्यक्ति परम आवश्यक है, वहाँ व्यक्ति के नैतिक उत्कर्ष और कल्याण के लिए स्वच्छ सामाजिक वातावरण आवश्यक होता है । मनुष्य की सहज सामाजिक प्रवृत्तियाँ अच्छे समाज में ही ठीक तौर पर विकसित और प्रफुल्लित होती हैं । बुरे समाज में तो वे कुण्ठित रहती हैं । मनुष्य का जीवन विकृत हो जाता है, मानव दानव बन जाता है । जनसाधारण के लिए आदर्शों की साधना उन आदर्शों पर आश्रित समाज-व्यवस्था और सामाजिक परिस्थिति में ही सुलभ होती है । हाँ, कुछ विशिष्ट प्रतिभासम्पन्न, कर्तव्यनिष्ठ महापुरुष प्रतिकूल परिस्थिति में भी उनसे संघर्ष करते हुए जीवन में नैतिक आदर्शों को आत्मसात् कर सकते हैं ।

लेखक के विचार में स्वार्थप्रेरित अर्थ-व्यवस्था में लोभ की प्रवृत्ति पुष्ट और बलवती होती है, वह जीवन की अधिकांश प्रक्रियाओं का आधार बन जाती है, निजी लाभ की प्रेरणा ही मानव की प्रकृति समझी जाने लगती है, निजी सम्पत्ति मनुष्य के उत्कर्ष और कल्याण का मापदण्ड बन जाती है । ऐसे समाज में धनी निन्यानवे के फेर में और गरीब रोटी की चिन्ता में फँसा रहता है । लोभ में फँसे व्यक्ति के लिए लोकहित की सच्ची साधना असंभव है । वह तो स्वार्थ की सिद्धि को ही परम पुरुषार्थ समझता है, लोकार्थ को भी स्वार्थ-बुद्धि से करता है और लोकहित की प्रक्रियाओं को भी स्वार्थ की सिद्धि का साधन बनाने का प्रयास करता है । वह सामाजिक उत्तरदायित्व और अधिकार का लोकहित को पुष्ट करने के बजाय, निजी स्वार्थ की सिद्धि में प्रयोग करता है । ऐसे समाज में समत्व की चर्चा भी निरर्थक ही है । निःसन्देह शोषक और शोषित की, अमीर और गरीब की समता केवल विडम्बना है । स्वार्थ-संघर्षों और विषमताओं से ग्रस्त समाज में जनसाधारण के लिए समत्व और लोकहित की आराधना बहुत कठिन है । यही कारण

है कि हजारों वर्षों तक समत्व और लोकहित का पाठ पढ़ने के बाद भी लोकहित के बजाय स्वार्थ ही हमारे जीवन की प्रमुख प्रेरणा है तथा हमारे व्यवहार और आचारसंहिता में समता का कोई स्थान नहीं है ।

इस विषम परिस्थिति का परिशोध समत्व, लोकतन्त्र और लोककल्याण की भावना द्वारा ही हो सकता है । इसके आधार पर संगठित सामाजिक और आर्थिक व्यवस्था में ही जनसाधारण के अभ्युदय और निःश्रेयस की समन्वित सिद्धि और मानव-व्यक्तित्व का सर्वोच्च उत्कर्ष सम्भव है । समसमाज ही समत्व की सामाजिक अभिव्यक्ति है । समसमाज में ही वर्गसंघर्ष को समाप्त कर समत्व के आधार पर व्यक्तियों का पारस्परिक मानवीय संबन्ध प्रतिष्ठित किया जा सकता है । समाजवाद की आर्थिक व्यवस्था में ही निजी लाभ और लोभ के बजाय लोकहित और समसुख आर्थिक प्रक्रियाओं का आधार बन सकते हैं, राष्ट्रोत्कर्ष द्वारा व्यक्तियों को अपने व्यक्तिगत समोत्कर्ष की प्राप्ति हो सकती है । लोकतान्त्रिक व्यवस्था में ही जनसाधारण के लिए स्वतन्त्रता और समता का उपभोग सम्भव है । ऐसी व्यवस्था में ही जनता अपने भाग्य की विधाता और अपने राष्ट्र की निर्माता बन सकती है । मानवता और विश्वकल्याण की भावना पर आश्रित भौमिक राष्ट्रियता एवं उदार देशबन्धुत्व द्वारा ही साम्प्रदायिक कलह और विद्वेष से छुटकारा संभव है, राष्ट्रोत्कर्ष को मानवमात्र के उत्कर्ष का साधन बनाया जा सकता है, राष्ट्रहित और विश्वकल्याण में सामंजस्य प्रतिष्ठित किया जा सकता है ।

लेखक का विचार है कि समसमाज का समाजवादी आन्दोलन आर्थिक और राजनीतिक के साथ-साथ मानवीय और सांस्कृतिक आन्दोलन है और उसके सही स्वरूप की व्याख्या के लिए उसकी आर्थिक और राजनीतिक धारणाओं और ऐतिहासिक विश्लेषण के साथ-साथ उसके नैतिक और सांस्कृतिक स्वरूप का ज्ञान भी आवश्यक है । इस पुस्तक के लेखक के विचार में समाजवादी संस्कृति भारतीय संस्कृति के सार्वजनिक सिद्धान्तों और तत्त्वों के बहुत हद तक समरस है । अहंकार, लोभ और अन्याय का परित्याग, समत्व की सिद्धि, निष्काम भावना, लोकहित की वृद्धि, कर्तव्यपरायणता, विनय, करुणा और शील प्राचीन भारतीय संस्कृति के दीर्घकालीन सार्वजनिक तत्त्व हैं । समाजवाद इन सब सिद्धान्तों का समर्थन करता है । वह स्वीकार करता है कि निष्काम लोकहित ही समत्व की सिद्धि का सुगम मार्ग है, निष्काम सेवा ही लोकहितकारी तप है, कर्तव्यपरायणता ही सर्वश्रेष्ठ व्रत है, लोभ और अहंकार का त्याग ही सच्चा त्याग है, निजी लाभ के मोह को छोड़ कर संयम के साथ सुनियोजित ढंग से लोकहित की वृद्धि ही यज्ञ है, करुणा तथा विश्वबन्धुत्व, समता, न्यायनिष्ठा और पराक्रम ही मनुष्यत्व के सद्गुण हैं । समाजवाद की यह भी धारणा है कि समत्व की नींव पर आश्रित समाजवादी व्यवस्था और संस्कृति में ही सार्वजनिक मानवीय मूल्यों का पूर्ण विकास और जनसाधारण

के लिए उनकी उपलब्धि संभव है । सामन्तवादी और पूँजीवादी प्रथा में थोड़े-से साधु-सन्त ही दूषित परिस्थितियों के कुप्रभाव से अपने को बचाकर इन सर्वजनीन मूल्यों को अपने जीवन में सिद्ध कर सकते हैं ।

लेखक ने अपनी कई पुस्तकों में समाजवाद के सांस्कृतिक और नैतिक सिद्धान्तों की संक्षेप में व्याख्या करते हुए उसके आर्थिक, राजनैतिक और ऐतिहासिक पक्ष की विस्तार से विवेचना की है । कुछ लेखों में समाजवाद के नैतिक सिद्धान्तों का भी विश्लेषण किया गया है । इस पुस्तक में समाजवाद के आर्थिक और राजनैतिक सिद्धान्तों की संक्षेप में चर्चा करते हुए और सामाजिक विकास को प्रभावित करने वाली शक्तियों की समीक्षा करते हुए समसमाज, लोकतन्त्र और राष्ट्रीयता के नैतिक और सांस्कृतिक मूल्यों और सिद्धान्तों पर विशेष ध्यान दिया गया है । इन मूल्यों और सिद्धान्तों के आधार पर काफी विस्तार के साथ शिक्षार्थी, शिक्षक, शिक्षित, राष्ट्रनिष्ठ नागरिक, लोकनेता, लोकसेवक, लोकतान्त्रिक सार्वजनिक कार्यकर्ता, शासक, गृहिणी, साधु-संन्यासी और सत्पुरुषों के विशिष्ट सद्गुणों की तथा राज्य, न्याय, आर्थिक व्यवस्था, शिक्षापद्धति, गृहस्थ आदि के नैतिक लक्षणों की विवेचना की गयी है ।

विचारों, भावों और वाक्यों की पुनरावृत्तियों को दूर करने के लिए लगभग २०० श्लोक इस पुस्तक में शामिल नहीं किए गये हैं, फिर भी कतिपय मूल सिद्धान्तों और विचारों की पुनरावृत्तियाँ इनमें पायी जाती हैं । विभिन्न सन्दर्भों में इस प्रकार की पुनरावृत्तियाँ बहुत हद तक भारतीय साहित्यकारों की दृष्टि में क्षम्य भी हैं । इस पुस्तक में इतनी पुनरावृत्तियाँ कहाँ तक क्षम्य हैं, इसका निर्णय तो पाठक ही कर सकते हैं । लेखक तो इसके लिए क्षमाप्रार्थना ही कर सकता है ।

लेखक का छन्दशास्त्र का ज्ञान नगण्य तथा संस्कृत साहित्य और व्याकरण का ज्ञान बहुत सीमित है । प्राचीन शास्त्रों और ग्रन्थों के व्याख्यांशों की सहायता से भी वह जिन श्लोकों की रचना कर पाया था, उनमें से भी बहुतों में छन्द की त्रुटियाँ और कुछ में व्याकरण की त्रुटियाँ रह गयी थीं । इन त्रुटियों के निराकरण के लिए लेखक काशीस्थ ऊर्ध्वाम्नाय सुमेरुपीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य स्वामी महेश्वरानन्द जी का, जो पूर्वाश्रम में संस्कृत साहित्य के प्रकाण्ड विद्वान् पण्डित महादेव पाण्डेय जी के नाम से विख्यात थे, बहुत आभारी है । काशी विश्वविद्यालय के एक सह-अध्यापक के नाते लेखक का स्वामी जी महाराज के उनके पूर्वाश्रम में घनिष्ठ और मधुर सम्बन्ध था । स्वामी जी महाराज ने जिस सहृदयता, प्रेम और योग्यता के साथ लेखक के विचारों और भावों को मान्यता प्रदान करते हुए तथा लेखक द्वारा प्रयुक्त शब्दों और वाक्यों को भी यथासंभव सुरक्षित रखते हुए त्रुटियों का निराकरण किया है, उसके लिए वह उनका बहुत ही कृतज्ञ है ।

स्वामी जी महाराज के निरन्तर प्रोत्साहन और सहयोग के बिना इस अल्पज्ञ लेखक के लिए प्राचीन समत्वयोग और अर्वाचीन लोकतान्त्रिक समाजवाद के सिद्धान्तों की कड़ी के रूप में इस पुस्तक को प्रस्तुत करना कदापि संभव न होता। अपने इस प्रयास में लेखक कहाँ तक सफल हुआ, इसका निर्णय तो तत्त्वज्ञ ही कर सकते हैं। लेखक को तो स्वामी जी महाराज का आशीर्वाद और विचारशील पाठकों की सद्भावना ही उसके प्रयत्न का पर्याप्त पुरस्कार है।

इस पुस्तक में बहुत-से विचारों और सिद्धान्तों का समावेश है। पर शायद ही कोई ऐसा सिद्धान्त या विचार हो, जिसे लेखक का मौलिक विचार या सिद्धान्त कहा जा सके। सभी विचारों के लिए वह उन प्राचीन और अर्वाचीन विद्वानों का आभारी है, जिन्होंने उनको प्रतिपादित और पुष्ट किया तथा उनका परिमार्जन और परिशोधन किया। उन सबके प्रति वह कृतज्ञता प्रकट करता है। उन ग्रन्थकारों का वह विशेष रूप से कृतज्ञ है, जिनके उद्धरण इस पुस्तक में दिये गये हैं। अधिकांश उद्धरण मूल ग्रन्थ से ही लिए गये हैं। पर कुछ उद्धरण संग्रह-ग्रन्थों से भी लिए गये हैं, जिनमें डाक्टर भिक्खनलाल आत्रेय का "योगवासिष्ठ और उसके सिद्धान्त", पण्डित नारायणराम आचार्य द्वारा संपादित "सुभाषितरत्नभाण्डागारम्", डॉ. मंगलदेव शास्त्री द्वारा संकलित "सुभाषित-सप्तशती" तथा गीता प्रेस, गोरखपुर द्वारा संगृहीत "सूक्तोक्तिसुधासागर" प्रमुख हैं। लेखक इनके प्रति भी अपनी कृतज्ञता प्रकट करता है। अर्वाचीन विचारों के सम्बन्ध में कोई उद्धरण नहीं दिए गये हैं। पर उन सबके लिए वह अनेक पाश्चात्य विद्वानों के साथ-साथ आचार्य नरेन्द्रदेव का विशेष रूप से आभारी है, जिन्होंने इस देश में उन्हें प्रसारित और पुष्ट किया और भारतीय संस्कृति में उनका समावेश राष्ट्र के उत्थान तथा जीवन के उत्कर्ष के लिए परम आवश्यक बताया। इस लेखक द्वारा लिखी पुस्तक "आचार्य नरेन्द्रदेव युग और नेतृत्व" के अन्तिम अध्यायों की सहायता से इन विचारों का अधिक विस्तार के साथ अध्ययन किया जा सकता है।

**मुकुट बिहारी लाल**



# सम्पादकीय वक्तव्य

प्रोफेसर साहब श्री मुकुटबिहारी लाल जी की संस्कृत भाषा में रचित और उन्हीं के द्वारा हिन्दी भाषा में अनूदित रचना को **साम्ययोगमीमांसा** के नाम से पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए हमें विचित्र सा अनुभव हो रहा है। प्रोफेसर साहब हिन्दू विश्वविद्यालय में राजशास्त्र विभाग से संबद्ध थे। इस विश्वविद्यालय के संस्थापक महामना मदनमोहन मालवीय के प्रति तो वे श्रद्धावनत थे ही, महात्मा गाँधी की विचारधारा से भी वे पूर्ण रूप से प्रभावित थे। आचार्य नरेन्द्रदेव के साथ तो उनका परिपूर्ण सौहार्द था। इन सबके विषय में उन्होंने कुछ न कुछ लिखा है।

महामना मालवीय जी के सम्पर्क में आने से इनका प्राचीन भारतीय राजशास्त्र से गहरा लगाव हो गया और इसके कारण ही उन्होंने संस्कृत भाषा का भी पर्याप्त ज्ञान संचित किया। कौटिल्य के अर्थशास्त्र और उसकी टीकाओं के साथ राजशास्त्र के प्राचीन अन्यान्य ग्रन्थों का तथा महाभारत शान्तिपर्व और संस्कृत महाकाव्यों में प्रसंगवश प्रतिपादित भारतीय राजशास्त्र की विविध विधाओं का भी उन्होंने गहन अध्ययन किया था। इस ज्ञान का उन्होंने किस तरह से उपयोग किया, यह तो हमारी जानकारी में नहीं है, किन्तु तदाधारित संस्कृत भाषा में निबद्ध उनके विचारों को हमने सुना-सुनाया और संस्कृत साप्ताहिक 'गाण्डीवम्' में उनको प्रकाशित भी कराया था।

आचार्य नरेन्द्रदेव के "बौद्ध धर्म-दर्शन" ग्रन्थ के प्रकाशन के क्रम में पण्डित श्री जगन्नाथ उपाध्याय जी के साथ मुझे भी आचार्य जी के नजदीक जाने का अवसर मिला था। राजनीति का मेरे ऊपर कोई प्रभाव न होने से लोकमान्य जयप्रकाश नारायण और खाटी समाजवादी नेता डॉ. राममनोहर लोहिया जैसे महानुभावों से तो मेरा कोई सम्पर्क न हो सका, हाँ दो महानुभावों— प्रोफेसर साहब तथा प्रो. राजाराम शास्त्री जी के सांनिध्य में मैं अवश्य आ सका। ये दोनों ही महानुभाव आधुनिक समाजवादी दृष्टि के साथ भारतीय संस्कृति के समग्र रूप से भी पूरी तरह से समरस थे।

भारतीय संस्कृति के प्रति मुझमें रुचि जगाने वाले महानुभाव डॉ. मंगलदेव शास्त्री जी थे। ये काशी के राजकीय संस्कृत महाविद्यालय के प्रिंसिपल थे और सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय की स्थापना में इनका महनीय अवदान था। राजर्षि पुरुषोत्तम दास टण्डन की अध्यक्षता में इन्होंने भारतीय संस्कृति परिषद् की स्थापना की थी और उसका प्रथम अधिवेशन प्रयागराज में महाकुंभ के अवसर पर सन् १९४८ में त्रिवेणी तट पर

हुआ था । उसमें हमलोग भी संमिलित हुए थे । शास्त्री जी के संस्कृति संबन्धी ग्रन्थों के विषय में अन्यत्र लिखा जा चुका है । प्रस्तुत ग्रन्थ के लेखक ने भी इनके ''सुभाषित-सप्तशती'' नामक ग्रन्थ की चर्चा की है ।

संस्कृति विषयक मेरा पहला निबन्ध ''भारतीयसंस्कृतेर्विनियोग:'' सारस्वती सुषमा (व. ७, अ. २, संवत् २००९) में छपा था । तन्त्रयात्रा (पृ. १७५-१८०) में इसका पुन: प्रकाशन हुआ है । भारतीय संस्कृति में विश्व संस्कृति के बीज छिपे हुए हैं । उनको उजागर करना ही संस्कृति-संबन्धी मेरे अनुशीलन का मुख्य लक्ष्य रहा है । धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष नामक चार पुरुषार्थ ही इसके मुख्य आधार हो सकते हैं और त्याग, तपस्या, सहिष्णुता एवं समन्वय के मजबूत पायों पर यह संस्कृति-प्रासाद खड़ा हो सकता है । इसीलिये राजर्षि पुरुषोत्तम दास टण्डन के कामशास्त्र की निन्दा[१] करने पर हमने उसका प्रतिवाद किया था । संस्कृत भाषा में लिखी गई इस तरह की टिप्पणियों एवं निबन्धों का ''तन्त्रयात्रा'' और ''निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्'' नामक संस्कृत ग्रन्थों के 'विचारविप्रुष:' एवं 'संस्कृतिसाहित्यम्' नामक विभागों में तथा हिन्दी भाषा में लिखे गये निबन्धों का संग्रह ''आगम और तन्त्रशास्त्र'' के संस्कृति खण्ड में एवं ''निगमागमीय संस्कृति'' में यथास्थान हुआ है । ''भारतीय संस्कृति के नये आयाम'' नामक एक ग्रन्थ भी हमारा इधर प्रकाशित हुआ है । निगमागम की अपनी-अपनी विशेषताओं के साथ इसमें इनकी परस्पर अनुस्यूतता भी प्रदर्शित है । इसी ग्रन्थ की प्रस्तावना में हमने इसे स्पष्ट किया है कि समन्वय संस्कृति में होगा, धर्मों में नहीं । अब हम यह कहने की स्थिति में हैं कि स्मार्त तन्त्रों की पद्धति से हम पंचायतन पूजा जैसे माध्यमों से धार्मिक दृष्टि में भी उदारता का प्रवेश करा सकते हैं । महात्मा गाँधी ने प्रार्थना-सभा के रूप में एक अच्छा कदम बढाया था ।

''आत्मनि सति परसंज्ञा'' इत्यादि उक्तियों के माध्यम से रागद्वेष जैसे दोषों से छुटकारा पाने के लिये बौद्ध दार्शनिक आत्मा को ही अस्वीकार कर देते हैं । दूसरी तरफ ''वसुधैव कुटुम्बकम्'' की भावना के विकास के लिये, परिमिताहन्ता को विश्वाहन्ता में विकसित करने वाले दर्शनों का भी यहाँ प्रादुर्भाव हुआ । क्षणिकवादी मान्यताओं ने चिरस्थायी स्मारकों का निर्माण किया और दूसरी तरफ नित्य आत्मेश्वरवादी मान्यता सब-कुछ अग्नि को समर्पित कर देती है । वर्तमान समय में सीमान्त की बौद्ध प्रजा पर बौद्धेतर कर्मकाण्डों का प्रभाव देख कर कुछ लोग परेशान हो उठते हैं, जब कि अन्य विचारक इसको समन्वयात्मक दृष्टिकोण के आधार पर विकसित पंचायतन पूजापद्धति का अंग

---

१. प्रथमत: ''सारस्वती सुषमा'' में संपादकीय टिप्पणी के रूप में प्रकाशित ''कामशास्त्रगर्हा'' का ''तन्त्रयात्रा'' (पृ. २११-२१२) में पुन: प्रकाशन हुआ है ।

मानते हैं। जैन धर्म का अनेकान्तवाद भारतीय राष्ट्रीयता के अधिक अनुकूल है, किन्तु राष्ट्रवाद के विघटन में संलग्न पाश्चात्य दृष्टि के साथ ही उनसे प्रभावित भारतीय बुद्धिजीवियों की दृष्टि भी अतीव संकीर्ण हो गई है।

आज सर्वधर्म-समभाव की नहीं, सर्वधर्म-समादर की अपेक्षा है। सभी धर्मों के प्रति आदरभाव को रखते हुए भी हमें तर्क को उनका अनुचर न मानकर उसके सहारे विश्व में वर्तमान सभी धर्मों की समीक्षा करनी चाहिये। तन्त्रागमशास्त्र की सभी शाखाओं में निर्दिष्ट षडंग योग में तर्क का विशिष्ट स्थान है। "तर्कमृषिं प्रायच्छन्" यह निरुक्तकार यास्काचार्य की उक्ति है। इनका स्थिति-काल पाणिनि से पहले माना जाता है। इसी तर्क का सहारा लेकर हम भी मीमांसाशास्त्र की आवाप और उद्वाप की पद्धति से "पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि सर्वं नवमित्यवद्यम्" महाकवि कालिदास की इस उक्ति का अनुसरण कर पुरातन कालातीत तत्त्वों का परित्याग और नूतन उपादेय तत्त्वों का परिग्रह कर अभिनव भारतीय संस्कृति के निर्माण का पथ प्रशस्त कर सकते हैं। भारत में एकाधिक बार इस प्रक्रिया का सफल परीक्षण हो चुका है। प्रोफेसर साहब ने भी अपने ग्रन्थ में इसी पद्धति का अनुसरण किया है।

प्राचीन भारत में 'श्रमणब्राह्मणम्' की जो स्थिति बनाई गई थी, कुछ वैसी ही स्थिति वर्तमान में भी नाना प्रकार के नारों के माध्यम से जगाने का प्रयत्न किया जा रहा है। हम तन्त्रागमीय धर्म-दर्शन के प्रथम भाग की प्रस्तावना में स्पष्ट कर चुके हैं कि व्याकरणशास्त्र के प्राचीन ग्रन्थों में यह उदाहरण नहीं मिलता। वही स्थिति आज प्रचलित इन नारों की भी है। अधुना उपलब्ध एक हजार वर्ष पहले के संस्कृत साहित्य में हिन्दु शब्द संभवत: नहीं मिलेगा, किन्तु आज यह शब्द भारतीयता को नष्ट करने का प्रमुख साधन बन गया है। यही स्थिति धर्मनिरपेक्षता शब्द की भी है। ***स्मार्त धर्म अथवा सनातन धर्म के माध्यम से सभी धर्मों और सम्प्रदायों में सहिष्णुता और समन्वय को उजागर करने वाली भारतीय दृष्टि 'सेक्युलर' शब्द की परिधि से बाहर कर दी गई है और पूरे विश्व में एकमात्र अपना ही वर्चस्व स्थापित करने के लिये धर्मान्तरण के माध्यम से उद्यत दृष्टियाँ इस शब्द की छत्रछाया में पनप रही हैं।***

इतना ही नहीं, भारतीयता को नष्ट करने के लिये ब्राह्मणवाद, मनुवाद, वर्णाश्रमधर्म जैसे कालातीत शब्दों के माध्यम से भारती प्रजा में परस्पर के भेदभाव को बढ़ाने के लिये अहर्निश प्रचार किया जा रहा है। प्रान्तीयता और भाषावाद के भूतों को भी खड़ा किया जा रहा है। द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद को ही वेद मानने वाले, धर्मान्तरण के माध्यम से एकेश्वरवाद की स्थापना में लगे हुए अथवा 'श्रमणब्राह्मणम्' को पाणिनि-पतंजलि का वाक्य मानने वाले यह सब करें, यह तो समझ में आता है, किन्तु अपने

को भारतीय राष्ट्र का चतुर्थ स्तंभ मानने वाली, देशी और विदेशी भाषाओं के माध्यम से मुखरित हो रही भारतीय पत्रकारिता भी भावात्मक एकता के स्थान पर विघटनवादी प्रवृत्तियों का साथ देने लगे, यह दुनिया का आठवाँ आश्चर्य ही माना जायगा।

भारतीय संस्कृति के उदारवादी दृष्टिकोण को समझने के लिये हम ब्राह्मण और श्रमण शब्दों के स्थान पर ऋषि और मुनि शब्दों को अधिक सशक्त समझते हैं। इन शब्दों का प्रयोग डॉ. मंगलदेव शास्त्री जी ने किया है। प्रथम शब्द नैगमिक और दूसरा आगमिक दृष्टि का परिचायक माना जा सकता है। ऋषि सपत्नीक आश्रम में रहता था। सामाजिक शिक्षा के साथ राजनीति को अनुशासित रखना भी उसका कार्य था। मुनि वैराग्य-प्रधान जीवन जीता था। यह सदा दार्शनिक चिन्तन में लगा रहता था। ऋषि की ऐहलौकिक दृष्टि प्रधान थी, जब कि मुनि प्रधान रूप से पारलौकिक जीवन जीता था। ऋषिसंस्था वर्णाश्रमधर्मप्रवण थी, जब कि मुनिसंस्था इस तरह के बन्धनों से मुक्त। बुद्ध और महावीर के पूर्वकालीन साहित्य में उपलब्ध इनकी गतिविधियों का सूक्ष्म पर्यवेक्षण अपेक्षित है और इस कार्य में उत्तर काल में विकसित बौद्ध और जैन साहित्य भी हमारी सहायता कर सकता है। यहाँ आते-आते इन दोनों दृष्टियों में स्पष्ट अन्तर देखने को मिलता है। इनको हम ब्राह्मण और श्रमण शब्द से संबोधित कर सकते हैं। "यदहरेव विरजेत् तदहरेव प्रव्रजेत्" इस सिद्धान्त को ऋषिसंस्था ने मान लिया और मुनिसंस्था ऋषिसंस्था की ओर उन्मुख होने लगी।

उस प्राचीन साहित्य में पांचरात्र और पाशुपत मतों की पर्याप्त चर्चा मिलती है। पांचरात्र मत को प्रवृत्तिप्रधान और पाशुपत मत को निवृत्तिप्रधान बताया गया है। इनको हम ऋषिसंस्था और मुनिसंस्था से जोड़ सकते हैं। वैखानस आगम में हम देखते हैं कि इसका झुकाव वैदिक संस्था की तरफ अधिक है और पाशुपत मत मोहेंजोदड़ो में उपलब्ध सामग्री से समरस लगता है। यहाँ उपलब्ध ऊर्ध्व-मेढ्र मुद्राओं में, नेत्रतन्त्र में वर्णित विश्वरूप के ध्यान में और पश्चिम भारत में उपलब्ध लकुलीश की मूर्तियों में बहुत समानता मिलती है। कापालिक, कारुक, कालामुख, कौल जैसे मतों की प्रवृत्ति के बीज इनमें देखे जा सकते हैं।

बौद्ध और जैन धर्म का संबन्ध श्रमण-परम्परा से माना जाता है। जैन धर्म में मुनि शब्द आज भी अत्यन्त आदरभाव का सूचक है। प्रवृत्ति-प्रधानता और निवृत्ति-प्रधानता के रूप में इनकी पांचरात्र और पाशुपत मत से समानता के रहने पर भी इनका विकास पर्याप्त भिन्न परिस्थितियों में हुआ है। वैदिक कर्मकाण्ड का बौद्ध धर्म पर बहुत थोड़ा प्रभाव है। इसी तरह से जैन धर्म पर लकुलीश पाशुपत मत की कुछ प्रवृत्तियों का कोई प्रभाव देखने को नहीं मिलता, जब कि कौल मत के माध्यम से ये प्रवृत्तियाँ बौद्ध धर्म की परवर्ती शाखाओं में अवश्य प्रविष्ट हो गईं।

यह हम जानते हैं कि नैगमिक दृष्टि में उपनयन, वेदाध्ययन आदि में तीन ही वर्णों को अधिकार प्राप्त था और आगमिक दृष्टि के अनुसार सभी वर्ण दीक्षा के अधिकारी थे। दीक्षा के उपरान्त जिस धर्म में वह दीक्षित होता था, वही उसका वर्ण हो जाता था, अर्थात् वह बौद्ध, जैन, वैष्णव, शैव, शाक्त कहलाने लगता था। उसके लिये पूर्व वर्ण का स्मरण वर्जित था। नाम-दान की विधि के द्वारा उसका नाम भी बदल जाता था। बोधि, प्रभु, पाद, योगी, नाथ, आनन्द, शिव, शंभु, राशि जैसे पदों को जोड़ कर यह नाम-दान की विधि सम्पन्न होती थी। दीक्षा और पुरश्चरण के समय सर्वत्र [१]अग्नि-समाराधन प्रचलित था, "तन्त्रागमीय धर्म-दर्शन" के विभिन्न अधिकारों और प्रकरणों में हमने इन सभी तन्त्रागमीय धर्मों की परस्पर अनुस्यूतता पर पर्याप्त चर्चा की है।

यहाँ आते-आते हम देखते हैं कि ऋषि-संस्था एक प्रकार से समाप्त-सी हो गई है। वर्णाश्रम-व्यवस्था डगमगा गई है। आगमिक संस्कृति ने वर्ण-व्यवस्था को बौद्ध, जैन, वैष्णव आदि धर्मों से जोड़ दिया और आश्रम-व्यवस्था में गृहस्थ एवं संन्यासी ही बचे रह गये हैं। ब्रह्मचारी और वानप्रस्थ अब शब्द के रूप में ही बचे हैं। ब्राह्मण आज धर्माचार्यों की कृपा पर टिका हुआ है। तो भी हम देखते हैं कि ब्राह्मणवाद और मनुवाद के भूत को खड़ा करने का दिन-रात अथक प्रयास किया जा रहा है। संन्यासी बनने के लिये ७५ वर्ष की आयु आज अपेक्षित नहीं है। वैदिक अथवा अवैदिक सभी धर्मों ने इसे मान्यता दे दी है। ऋषि-संस्था की यह पराभूति दुनिया के लिये अशुभ सिद्ध होगी। सभी धर्मों में अल्प वय में संन्यास की स्वीकृति जैनाचार्य सोमदेव सूरि के यशस्तिलकचम्पू (९५९ ई.) में उद्धृत नीलपट की इस उक्ति का ही स्मरण कराती है—

स्त्रीमुद्रां झषकेतनस्य महतीं सर्वार्थसम्पत्करीं
ये मोहादवधीरयन्ति कुधियो मिथ्याफलान्वेषिणः।
ते तेनैव निहत्य निर्दयतरं मुण्डीकृता लुञ्चिताः
केचित् पञ्चशिखीकृताश्च जटिनः कापालिकाश्चापरे॥

ऋषि-संस्था और मुनि-संस्था में पुनः सामंजस्य बैठाया जाना चाहिये। ऋषि और मुनि दोनों के लिये सभी एषणाओं से मुक्ति अपेक्षित है। तभी वे समाज और राजनीति को विपथगामी होने से बचा सकेंगे।

वर्तमान समय में संस्कृति के माध्यम से यह कार्य हो सकता है। इसके लिये हमें वेद से लेकर महात्मा गाँधी तक की पूरी परम्परा को मान्यता देनी होगी। आज

---

१. "तन्त्रेषु वैदिककर्मकाण्डस्य प्रभावः" शीर्षक निबन्ध देखिये।

तो स्थिति यह है कि महात्मा गाँधी के प्रिय भजन पर इसलिये रोक लगा दी गई है कि उसमें **वैष्णव** शब्द आ गया है । ***इस शब्द के बहाने संपूर्ण मानवता को जो संदेश वहाँ दिया गया है, उसका धर्मनिरपेक्षतावादियों के लिये कोई मूल्य नहीं है ।*** हमारे पत्रकार बन्धु ही नहीं, नई पीढी के राजनीतिज्ञ और बुद्धिजीवी भी समग्र भारतीय संस्कृति के स्वरूप को बिना समझे-बूझे धर्मनिरपेक्षता का बाना पहने कुछ तथाकथित पाश्चात्य विचारकों का और द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद के माध्यम से सर्वत्र कलह और अशान्ति के बीज बोने वाले महानुभावों का अन्धानुकरण करने में ही लगे हुए हैं ।

इस विकट परिस्थिति में हमें आचार्य नरेन्द्रदेव के शब्दों में एक ऐसी संस्कृति का विकास करना होगा, जिसका मूल प्राचीन सभ्यता में हो, जिसका रूप-रंग देशी हो, जिसमें पुरातन संस्कृति के उत्कृष्ट अंग सुरक्षित हों और साथ-साथ उसमें ऐसे नवीन अंशों का भी समावेश हो, जो आज जगत् में प्रगतिशील हैं और संसार के सामने नवीन आदर्श उपस्थित करते हैं । प्रो. मुकुटबिहारी लाल जी के ***साम्ययोगमीमांसा***[1] के नाम से संकलित इन छन्दों में इसी कार्य को सम्पन्न करने का स्तुत्य प्रयास हुआ है । अभिनव भारतीय संस्कृति की रचना में ये कितने उपयोगी हैं, इसका निर्णय विज्ञ पाठकों पर ही छोड़ा जा रहा है । पाठकों की सुविधा के लिये यहाँ अकारादि क्रम से कुछ सूचियाँ जोड़ी जा रही हैं ।

आचार्य नरेन्द्रदेव समाजवादी संस्थान के मन्त्री श्री सत्यप्रकाश मित्तल जी से हमें यह सामग्री प्राप्त हुई है । इसके लिये हम उनके प्रति और उस संस्थान के वर्तमान मन्त्री श्री अजयकुमार जी के प्रति इस शोध संस्थान की तरफ से आभार प्रकट करते हैं ।

**महाशिवरात्रि, संवत् २०४७**
**वाराणसी।**

**विद्वद्वशंवद**
**व्रजवल्लभ द्विवेदी**



---

१. साम्य, समत्व, सम जैसे शब्दों का भगवद्गीता में शताधिक बार प्रयोग हुआ है । "समत्वं योग उच्यते" (२.४८) यह भगवती गीता का उद्घोष है । प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रो. मुकुटबिहारी लाल जी ने इसी विषय की स्थापना की है, अत: उनके इस संग्रह को यही नाम दे दिया गया है । **समाजवादसाहस्त्री** के अतिरिक्त यहाँ उनके उन सभी वचनों को संगृहीत किया गया है, जिनका भाषानुवाद उन्होंने स्वयं कर दिया था । संस्कृत छन्द और भाषानुवाद के क्रम में कहीं-कहीं क्रमभेद या न्यूनाधिक संख्या हो गई है । अधिकांश स्थलों पर उनको उसी तरह से रख दिया गया है ।

# विषय-सूची



## साम्ययोगमीमांसा-प्रकरणत्रयम्



### प्रकरणत्रयविषयानुक्रमणी

# टिप्पणी-गत विषयसूची

## समाजवादसाहस्री

## समाजदर्शनम्



## कल्याणोत्कर्षसत्पथम्



## परिशिष्ट





# समाजवादसाहस्री

## व्रतम्

मानवानां हितार्थाय समत्वसहितो ह्यहम् ।
सततं भूतिकर्माणि कुर्यामित्येव मे व्रतम् ।।१।।

स्वातन्त्र्यं न्यायबन्धुत्वे समत्वं सहकारिता ।
लोकनिष्ठा समोत्कर्षो मानवत्वं जगद्धितम् ।।२।।

सौम्यत्वं सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानं शीलं पराक्रमः ।
समन्वितो गुणैरेतैः करिष्ये लोकमङ्गलम् ।।३।।

उद्योगेन व्रतेनैव बुद्ध्या शौर्येण साहसात् ।
कर्तव्यं सततं कृत्वा करिष्ये लोकमङ्गलम् ।।४।।

## जीवनदर्शनम्

नानाशक्तिसमायुक्ता नानावैभवसम्भवा ।
पारमार्थिकसत्ता वै जगतो मूलकारणम् ।।१।।

ईशो हि विश्वकर्ताऽसौ प्रधानपुरुषेश्वरः ।
विश्वसाक्षी विधाता च वदन्तीश्वरवादिनः ।।२।।

---

मनुष्यों के हित के निमित्त समतासहित निरन्तर कल्याणकारी कार्य करूँ, यही मेरा व्रत है।।१।। सामाजिकता, उदारता, विश्वबन्धुत्व, सरलता, सौजन्य, सत्संकल्प, सत्य, सौहार्द्र, सहकारिता, सदाचार, बल, धैर्य, लोकज्ञान तथा पराक्रम इन गुणों से सम्पन्न हो मैं लोककल्याण करूँगा।।२-३।। मानव के उत्कर्ष की वृद्धि तथा सबकी स्वतन्त्रता के निमित्त मैं राष्ट्र में लोकतान्त्रिक व्यवस्था प्रतिष्ठित करूँ।।४।।

कार्यकारण के सूत्र से यह जगत् नियन्त्रित है। स्थिति अधिभूत, पौरुष अधिदैव, प्रकृति गुणसम्पन्न तथा स्वभाव अध्यात्म कहलाता है। बाह्य संसार का चक्र क्रिया और शक्ति से सम्पन्न है।।१-२।। विभिन्न शक्तियों से और वैभव से सम्पन्न पारमार्थिक सत्ता

मूलं प्रकृतितत्त्वं हि सर्वविश्वस्य कारणम्।
विज्ञानशास्त्रसंदक्षास्तामेतां व्याहरन्ति वै।।३।।
निर्गुणं च निराकारं ब्रह्म तन्मुनिभिः स्मृतम्।
मूलतत्त्वस्य नाम्नाऽपि सा प्रसिद्धिमुपागता।।४।।
अक्षरानाद्यनन्तस्य सर्वशक्तियुतस्य च।
विभूत्या मूलतत्त्वस्य सर्वं विश्वं विभासते।।५।।
विकासप्रदसंसारे विकासस्य क्रमेण च।
विभूत्या मूलतत्त्वस्य जीवनस्योद्भवो भवेत्।।६।।
मानवं जीवनं मूलतत्त्वस्य परमा कृतिः।
नानावैभवसम्पन्नं मानुष्यं परमं स्मृतम्।।७।।
मानवः सर्वजीवेषु सर्वश्रेष्ठः प्रकीर्तितः।
आदर्शो ज्ञानकर्तृत्वे तद्विशिष्टगुणाः स्मृताः।।८।।
मानवो मननज्ञानकृतिभिः सृजते गुणान्।
जीवनादर्शलक्ष्याणि लभते श्रेय उत्तमम्।।९।।
आदर्शो जीवनं कामं विकासयति सर्वदा।
लक्ष्यस्य शक्यते सिद्धिर्ज्ञानेन कर्मभिः शुभैः।।१०।।
विदांवरा व्याहरन्ति [१]पुरुषश्चाधिदैवतम्।
[२]अधिभूतं क्षरो भावः [३]स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते।।११।।

---

ही संसार का मूल कारण है।।३।। कुछ लोग उसे मूल तत्त्व, कुछ ब्रह्म, कुछ ईश्वर या प्रकृति तत्त्व कहते हैं।।४।। परन्तु यह सब स्वीकार करते हैं कि वह अक्षर, अनादि और अनन्त है, तथा सम्पूर्ण विश्व का हेतु तथा अपार शक्ति से सम्पन्न है।।५।। विकासशील संसार में विकास के क्रम से मूल तत्त्व की विभूति से जीवन का उद्भव (उदय) होता है।।६।। मानव जीवन तो मूल तत्त्व की परम कृति है। विभिन्न विभूतियों से और वैभव से सम्पन्न मनुष्यता सर्वोत्तम कही जाती है।।७।। मानव मूल तत्त्व के सब वैभव को प्राप्त करता है और अपने प्रयत्न से कल्याणप्रद साधन का उपभोग, अर्थात् प्रयोग करता है।।८।। सब जीवों में मानव श्रेष्ठ है। आदर्श, ज्ञान और रचना उसके विशेष गुण हैं।।९।। मनुष्य चिन्तन, ज्ञान और कार्यों के गुणों तथा जीवन के आदर्शों और लक्ष्यों की रचना करता है।।१०।। आदर्श ही सदा ठीक तौर पर जीवन विकसित

---

१. गीता ८.४ २. गीता ८.४ ३. गीता ८.३

नरः कर्ता च भोक्ता च साधनं साध्यसाधकौ।
आनन्दः कार्यलक्ष्यं वै कार्यक्षेत्रं भवस्तथा।।१२।।

सुन्दरं च शिवं सत्यमानन्दस्य गुणाः स्मृताः।
नूनं तेषां समायोगादानन्दं पद्यते भवे।।१३।।

[1]पुरुषः सुखदुःखानां भोक्तृत्वे हेतुरुच्यते।
[2]पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान्।।१४।।

[3]न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजते प्रभुः।
न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते।।१५।।

[4]अस्ति चेदीश्वरः कश्चित् फलरूप्यन्यकर्मणाम्।
कर्तारं भजते सोऽपि न ह्यकर्तुः प्रभुर्हि सः।।१६।।

सुखदुःखमये लोके गुणैः सत्कर्मभिः शुभैः।
लक्ष्यमानन्दकल्याणे मानवो लभते ध्रुवम्।।१७।।

जीवनं यो विजानाति कल्याणानन्दसाधनम्।
आनन्दं नूनमाप्नोति सर्वजीवहिते रतः।।१८।।

---

करता है। ज्ञान और कर्मों द्वारा लक्ष्य की सिद्धि हो सकती है।।११।। मनुष्य कर्ता, भोक्ता, साधन, साध्य और साधक है। अपना तथा समाज का उत्कर्ष और कल्याण जीवन का ध्येय कहा जाता है।।१२।। सत्य, शिव और सौन्दर्य आनन्द के गुण हैं। इन सबके सम्यक् सहयोग से ही संसार में आनन्द प्राप्त होता है।।१३।। जो व्यक्ति जीवन को कल्याण और आनन्द का साधन जानता है, वह कल्याण का सृजन करता है तथा आनन्द को फैलाता है।।१४।। जो व्यक्ति जीवन को सर्वलोकहितकारक समझता है, वह सेवा तथा समत्व-योग से जगत् के हित का विस्तार करता है।।१५।। जो जीवन को अपने तथा समाज के उत्कर्ष का साधन समझता है, वह सामाजिकता, मानवता तथा समता का अनुष्ठान करता है।।१६।। समता, स्वतन्त्रता और मानवता से सम्पन्न जीवन शुभ है। लोकसेवा तथा सर्वांगीण उत्कर्ष उसका ध्येय है।।१७।। शौर्य तथा लोकन्याय से सम्पन्न एवं मानवता और सत्य से भूषित जीवन उत्तम कहा जाता है।।१८।।

---

१. गीता १३.२० २. गीता १३.२१ ३. गीता ४.२०
४. भागवत १०.२४.१

## शरीरम्

[१]जीवितं च शरीरं च द्वयमन्योन्यमाश्रितम् ।
जन्मसंवृद्धिमृत्यूँश्च संसारे सह गच्छति ।।१।।

[२]सुखायैव न दुःखाय तनुः सौभाग्यसुन्दरी ।
[३]ज्ञयस्य त्वियमनन्तानां सुखानां कोशमालिका ।।२।।

वाहनं सर्वकार्यस्य जीवनोत्कर्षसाधनम् ।
शरीरं रक्षयेन्नित्यं कल्याणाय च योजयेत् ।।३।।

[४]यावत्तिलं तथा तैलं यावद्देहं तथा दशा ।
कर्मेन्द्रियैश्च कर्तव्यमानन्दो जगतो हितम् ।।४।।

[५]शरीराज्जायते व्याधिर्मानसो नात्र संशयः ।
[६]ततः स्वास्थ्याय चित्तस्य शरीरं रक्षयेद् दृढम् ।।५।।

---

जीवन और शरीर दोनों एक दूसरे पर आश्रित हैं। ये दोनों संसार में साथ साथ जन्म लेते, बढ़ते और मृत्यु को प्राप्त होते हैं।।१।। सौभाग्यसुन्दरी काया सुख के लिये है, दुःख के लिये नहीं है। ज्ञानियों के लिये तो वह अनन्त सुखों के भण्डार की माला है।।२।।

*योगवाशिष्ठ में बताया गया है कि अज्ञानियों के लिये ही यह काया दुःख का कारण है, अर्थात् वे ही इसका दुरुपयोग कर दुःख उठाते हैं।*

सब कामों के वाहक तथा जीवन की उन्नति के साधक शरीर की नित्य रक्षा की जाय तथा उसे कल्याणकार्यों में लगाया जाय।।३।। निस्सन्देह शरीर से मन की व्याधि पैदा होती है, अत: चित्त के स्वास्थ्य के लिये शरीर की दृढ़ता से रक्षा की जाय।।४।। यह भी निश्चित है कि मन से शरीर में व्याधि पैदा होती है। इसलिये शरीर के स्वास्थ्य के लिये चित्त की दृढ़ता से रक्षा की जाय।।५।।

*मन, और शरीर का गहरा सम्बन्ध है। अस्वस्थ चित्त से शरीर में और अस्वस्थ शरीर से चित्त में विकार उत्पन्न होते हैं। स्वस्थ जीवन के लिये मन और शरीर दोनों का स्वस्थ होना आवश्यक है।*

---

१. शान्ति. २२४ २. यो. वा. ४.२३.११ ३. यो. वा. ४.२३.१८
४. यो. वा. ६.२.१०४.४२ ५. शान्ति. १६.९ ६. शान्ति.२६.९

मानसाज्जायते व्याधिर्देहस्य चेति निश्चितम् ।
तस्मात् स्वास्थ्याय देहस्य चित्तं संरक्षयेद् दृढम् ।।६।।

सर्वेषां लक्ष्यकार्याणामारोग्यं मूलमुत्तमम्[1] ।
व्यायामभोजनाभ्यां च वर्धयेत् स्वास्थ्यमङ्गलम् ।।७।।

आरोग्याच्च शरीरस्य मानवो विन्दते सुखम् ।
आधिव्याधिप्रकोपाभ्यां शरीरं रक्षयेद् दृढम् ।।८।।

[2]अनिवार्येण शोकेन शरीरं चोपतप्यते ।
[3]धैर्येण युक्तस्य सतः शरीरं न विशीर्यते ।।९।।

[4]प्रज्ञया मानसं दुःखं हन्याच्छारीरमौषधैः ।
तयोश्च स्वस्थयोगेन मन्तव्यं साधयेत् सुधीः ।।१०।।

दान्तो शान्तः शरीरेण प्राप्यते परमं सुखम् ।
तस्मात् सम्यक् प्रयत्नेन संयमं ह्याचरेन् नरः ।।११।।

आहारे व्यवहारे च संयमं परिपालयेत् ।
तयोरेव हि संशुद्ध्या वर्धेते स्वास्थ्यमङ्गले ।।१२।।

प्राज्ञाः शरीरसम्पत्तिं वर्धयेयुः प्रयत्नतः ।
युक्ताहारविहारौ वै स्वास्थ्यमङ्गलवर्धकौ ।।१३।।

---

शरीर के आरोग्य से मनुष्य को सुख प्राप्त होता है। दृढ़तापूर्वक मानसिक पीड़ा एवं शरीरिक रोग से शरीर की रक्षा की जाय।।६।। अपने तथा समाज के उत्कर्ष की सिद्धि तथा जीवन के आनन्द के निमित्त क्रोध, चिन्ता और भय को छोड़कर ज्ञान, साहस, सत्कार्य, युक्ताहारविहार, शील, व्यायाम, संयम तथा उत्कृष्ट उदार भावों द्वारा सुधी अपना स्वास्थ्य साधे।।७-८।। यदि शोक को रोका न जाय तो उससे शरीर संतप्त हो उठता है। जो धैर्य से युक्त है, उस सत्पुरुष का शरीर नष्ट नहीं होता।।९।। विवेक से मन के दुःख को और औषधि से शरीर के दुःख को दूर करे। उन दोनों के स्वस्थ मेल से बुद्धिमान् अपने मन्तव्य को सिद्ध करे।।१०।। दान्त और शान्त शरीर से परम सुख को प्राप्त करता है। अतः यथोचित्त प्रयत्न द्वारा मनुष्य संयम का आचरण करे।।११।। भोजन और व्यवहार में संयम का पालन करे। इन दोनों की शुद्धि से स्वास्थ्य और कल्याण की वृद्धि होती है।।१२।। समझदार शरीर-सम्पत्ति को यत्न से बढ़ायें। ठीक ठीक आहार

---

१. चरक २. शान्ति. २२६.४ ३. शान्ति. २२७.४
४. शान्ति.

सदाचारो विहारश्च समलक्ष्यगुणान्वितौ ।
तयोरेव समायोगादानन्दं लभते नरः ।।१४।।

[१]आचाराल्लभते ह्यायुराचारो हन्त्यलक्षणम् ।
विहाराल्लभते सौख्यं समायोगाच्च मङ्गलम् ।।१५।।

मानवः शुद्धचित्तेन व्यायामैः संयमेन च ।
युक्तविश्रामयत्नाभ्यां लभते स्वास्थ्यमङ्गलम् ।।१६।।

[२]आदेहं विद्यते चित्तं त्यागस्तस्य न विद्यते।
[३]त्यागो हि कर्मणां तस्मादादेहं नोपपद्यते ।।१७।।

[४]यत्साम्यं चेतसो योगान्न तु कर्मेन्द्रियस्थितेः ।
लोकायोत्कर्षकार्येषु कर्मेन्द्रियाणि योजयेत् ।।१८।।

कर्मभूमिरयं लोको गतिप्रगतिसंयुतः ।
जीवितं शक्यते त्रातुं कर्मभिः शुभलक्षणैः ।।१९।।

## स्वभावः

[५]स्वभावतन्त्रो हि जनः स्वभावमनुवर्तते ।
आचारः खलु जीवस्य स्वभावेनाभिपद्यते ।।१।।

---

तथा विहार स्वास्थ्य और कल्याण को बढ़ाते हैं।।१३।। सदाचार और विहार दोनों का एक ही लक्ष्य है। इन दोनों के समुचित योग से ही मनुष्य आनन्द प्राप्त करता है।।१४।। आचार से आयु बढ़ती है और बुराइयाँ दूर होती हैं। विहार से सुख की प्राप्ति होती है। इन दोनों के सहयोग से कल्याण की अभिवृद्धि होती है।।१५।। मनुष्य चित्त की शुद्धि से, व्यायाम, संयम से तथा यथोचित्त विश्राम और उद्योग से स्वास्थ्य मंगल प्राप्त करता है, अर्थात् स्वास्थ्य के लिये ये सब आवश्यक हैं।।१६।। चित्त आजीवन विद्यमान रहता है, उसका त्याग नहीं होता, इसलिये चित्त को व्रत से अर्थात् विश्वास, आशा और संकल्प से अपने तथा लोक के उत्कर्ष कार्यों में लगाये।।१७-१८।। यह संसार गतिशील और प्रगतिशील कर्मभूमि है। यहाँ उत्कृष्ट उदार सत्कार्यों से जीवन का त्राण, अर्थात् रक्षा और उद्धार हो सकता है।।१९।।

सब मनुष्य स्वभाव पर आश्रित हैं, स्वभाव का अनुगमन करते हैं। निस्सन्देह जीव के आचार-व्यवहार स्वभाव से ही प्राप्त होते हैं।।१।। सभी भाव स्वभाव से उत्पन्न होते

---

१. मनु. ४.१५६ २. यो. वा. ६.२.२.३५ ३. यो. वा. ६.२.२.४०
४. यो. वा. ६.२.२.४३ ५. भागवत १०.२४.२६

[१]स्वभावभाविनो भावाः स्वभावप्रेरिताः गुणाः।
[२]तथा सर्वाणि कर्माणि स्वभावस्यैव लक्षणम् ।।२।।

[३]सत्त्वानुरूपा सर्वस्य श्रद्धा भवति सर्वदा।
[४]स्वभावाल्लभते प्रज्ञां शान्तिमेति स्वभावतः ।।३।।
स्वभावो गतिशीलस्तु स्वभावः प्रगतिप्रियः।
स्वभावः प्रगतिप्राणो वर्धयेल्लोकमङ्गलम् ।।४।।

[५]इन्द्रियाणां तु सर्वेषामीश्वरं मन उच्यते।
मनो हि हेतुः सर्वेषामिन्द्रियाणां प्रवर्तने ।।५।।

स्वभावस्तु मनुष्याणां त्रिगुणात्मक उच्यते।
सुहिते तस्य सिद्धिश्च सात्त्विकी परिलक्ष्यते ।।६।।

[६]यद् यद्धि कुरुते किञ्चित्तत्तत्कामस्य चेष्टितम्।
[७]सङ्कल्पमूलास्ते सर्वे सङ्कल्पो विषयात्मकः ।।७।।

सौहार्दं समता सत्यं स्वातन्त्र्यं सहकारिता।
मानुष्यं मार्दवं मौनमौदार्यमार्जवं क्षमा ।।८।।

करुणा प्रीतिरानन्द उद्रेके सुहिते रतिः।
धैर्यं सहानुभूतिश्च सात्त्विकाः सद्गुणाः स्मृताः[८] ।।९।।

---

हैं, सभी गुण स्वभाव से प्रेरित हैं तथा सब काम स्वभाव को ही लक्षित, अर्थात् सूचित करते हैं।।२-३।। स्वभाव गतिशील और प्रगतिशील है। प्रगतिशील स्वभाव से ही लोकमंगल बढ़ता है।।४।। मन सब इन्द्रियों का ईश्वर कहा जाता है। इन सबकी प्रवृत्ति का हेतु मन ही है।।५।। मनुष्य जो कुछ करता है, वह सब इच्छा की चेष्टा है। वे सब संकल्पमूलक हैं और संकल्प विषय से बनता है।।६।। मनुष्य का स्वभाव तीन गुणों से बना हुआ है। अच्छे हित में उसकी सिद्धि सात्त्विकी कहलाती है।।७।। सौहार्द, समता, सत्य, स्वतन्त्रता, सहकारिता, मानवता, मृदुता, मनन-चिन्तन, सरलता, क्षमा, करुणा, प्रेम, आनन्द, संवृद्धि और सुहित में अनुराग, धैर्य तथा सहानुभूति सात्त्विक गुण बताये जाते हैं।।८-९।। क्रूरता, भेदबुद्धि, विषमता, वैर, संग्राम, दर्प, द्वेष, बहुत बोलने का

१. शान्ति. २२२.२७; शान्ति. २२२.२२ २. शान्ति. २२२.२५ ३. गीता १७.३
४. शान्ति. २२२.३५ ५. शान्ति. ३११.२१ ६. मनु. २.४
७. मनु. २.३ ८. शान्ति.३१३.२७.२०

क्रूरता भेदबुद्धिश्च वैषम्यं वैरविग्रहौ ।
दर्पो द्वेषोऽतिवादश्च कामः क्रोधो मदस्तथा ।।१०।।

परापवादेषु रतिर्विवादानां च सेवनम् ।
आधिपत्यमहङ्कार एते प्रोक्ता रजोगुणाः[१] ।।११।।
अज्ञानं लोभमोहौ च प्रमादो मत्सरस्तथा ।
आलस्यं स्तब्धता भीतिरेते वै तमसो गुणाः[२] ।।१२।।

[३]अन्योऽन्यसम्पर्कवशात् सर्वे संक्रामिका गुणाः ।
सद्गुणैर्भावसंशुद्ध्या वर्धते लोकमङ्गलम् ।।१३।।

गतिः प्रगतिस्तेजश्च शक्तिसाहसपौरुषम् ।
उत्साहस्फूर्तिसामर्थ्यं गुणाः सात्त्विकराजसाः ।।१४।।

अत्याचारो बलात्कारः सन्तापः प्रतिगामिता ।
दमनं शोषणं चैव गुणास्तामसराजसाः ।।१५।।

सर्वकार्यं गृहस्थस्य त्रिगुणं स्यान्न संशयः ।
सङ्घातेन हि तेनैव सर्वसृष्टिसमुद्भवः ।।१६।।

त्रिगुणैश्च समायुक्तः प्राधान्येन गुणस्य च ।
विशिष्टगुणसम्पन्नो मानवः समुदाहृतः ।।१७।।

---

स्वभाव, काम, क्रोध, मस्ती, दूसरों की बुराई में अनुराग, वाद-विवाद में रुचि, आधिपत्य की भावना और अहंकार ये सब रजोगुण कहे जाते हैं।।१०-११।। अज्ञान, लोभ, मोह, असावधानी, ईर्ष्या, आलस्य, जड़ता, भय ये सब तामसिक गुण हैं।।१२।। एक दूसरे के सम्पर्क के कारण सभी गुण संक्रामक हैं। अच्छे गुणों से तथा स्वभाव की शुद्धि से लोकमंगल बढ़ता है।।१३।। गतिशीलता, प्रगतिशीलता, तेज, शक्ति, साहस, पौरुष, उत्साह, स्फूर्ति और सामर्थ्य सात्त्विक-राजस गुण हैं।।१४।। अत्याचार, बलात्कार, सन्ताप, प्रतिगामिता, दमन और शोषण ये तामस-राजस गुण हैं।।१५।। तीनों गुणों से सम्पन्न मनुष्य गुण की प्रधानता से विशेष गुणसम्पन्न कहा जाता है।।१६।। जो मनुष्य स्वभाव से शुद्ध, सत्य और समता में प्रतिष्ठित एवं हर्ष और आनन्द से सम्पन्न है, वह पुरुष सात्त्विक कहलाता है।।१७।। जो मनुष्य वैरबुद्धि एवं मस्ती और क्रोध से

---

१. शान्ति. ३१३.२२-२४ २. शान्ति. ३१३.२५-२६ ३. कामन्दक ५.७

